एक दुर्बल, और लम्बा युवक पीठ पर गट्ठर लादे सामने आकर बैठ गया। शीरीं ने उसे देखा पर वह किसी ओर देखता नहीं। अपना सामान खोलकर सजाने लगा।

सरदार अपनी प्रेयसी को उपहार देने के लिये काँच की प्याली और काश्मीरी सामान छाँटने लगा।

शीरीं चुप-चाप थी, उसके हृदय-कानन में कलरवों का क्रन्दन हो रहा था। सर्दार ने दाम पूछा। युवक ने कहा—"मैं उपहार देता हूँ बेचता नहीं।" ये विलायती और काश्मीरी सामान मैंने चुनकर लिये हैं। इनमें मूल्य ही नहीं हृदय भी लगा है। ये दाम पर नहीं बिकते।

सर्दार ने तीक्ष्ण स्वर में—"तब मुझे न चाहिए ले जाओ उठाओ।"

"अच्छा उठा ले जाऊँगा। मैं थका हुआ आ रहा हूँ थोड़ा अवसर दीजिए मैं हाथ मुँह धो लूँ।" कहकर युवक भरभराई हुई आँखों को छिपाते, उठ गया।

सर्दार ने समझा झरने की ओर गया होगा। विलम्ब हुआ पर वह न आया। गहरी चोट और निर्मम व्यथा को वहन करते, कलेजा हाथ से पकड़े हुए, शीरीं गुलाब की झाड़ियों की ओर देखने लगी। परन्तु उसकी आँसू भरी आँखों को कुछ न सूझता था। सर्दार ने प्रेम से उसकी पीठ पर हाथ रखकर पूछा—"क्या देख रही हो ?"

एक मेरा पालतू बुलबुल शीत में हिन्दोस्तान की ओर चला गया था। वह लौटकर आज सवेरे दिखलाई पड़ा पर जब वह पास आ गया और मैंने उसे पकड़ना चाहा तो वह उधर कोह-काफ़ की ओर भाग गया!" शीरीं के स्वर में कम्पन था फिर भी वे शब्द बहुत सम्हलकर निकले थे। सर्दार ने हँसकर कहा—"फूल को बुलबुल की खोज? आश्चर्य है?"

बिसाती अपना सामान छोड़ गया, फिर लौटकर नहीं आया। शीरीं ने बोझ तो उतार लिया पर दाम नहीं दिया।

॥ समाप्त ।